का नहीं है और इस प्रकार वह जाति के न्यायाधिकार से नहीं बच पाता। दूसरे, इससे अपराध करने वाले व्यक्ति का पता चल जाता है तथा उस जाति का पता चल जाता है, जिस जाति के न्याय-क्षेत्र के अंतर्गत वह आता है, ताकि जाति के नियमों को भंग करने के लिए उसे आसानी से पकड़ा जा सके और दंडित किया जा सके।

जाति का यही मतलब होता है। अब हम जाति-प्रणाली पर आते हैं। इसमें विभिन्न जातियों के बीच आपसी संबंधों का अध्ययन शामिल है। जाति मे जमघटों को देखने पर पता चलता है कि जाति-प्रणली कई विशषताओं को प्रस्तुत करती है, जो दिन के उजाले की तरह दमकते हैं। पहले तो इस प्रणाली को बनाने वाली विभिन्न जातियो के बीच कोई परस्पर संबंध नहीं है। प्रत्येक जाति पृथक तथा विशिष्ट है। प्रत्येक जाति अपने आंतरिक क्रियाकलापों को करने तथा जातिगत व्यवथाओं को लागू करने के लिए स्वतंत्र तथा प्रभुसत्ता संपन्न है। से जातियां एक दूसरे से जुड़ी तो हैं; पर उनमें अंतरंग संबंध नहीं हैं। दूसरी विशेषता उस व्यवस्था से संबंधित है, जिसके अंतर्गत इस प्रणाली में एक जाति का दूसरी जाति के साथ संबंध होता है। क्रम समस्तर न होकर ऊर्ध्वाकार है। जाति और जातिप्रथा ऐसी है। प्रश्न यह है कि क्या यह हिंदू समाज-संगठन को जानने के लिए पर्याप्त है? हिंदू समाज की जड़ता ही जाति प्रथा का मूल है, इसी का उल्लेख पर्याप्त है। इन तथ्यों के अलावा और अधिक जानने का कष्ट करने की आवश्यकता नहीं है कि हिंदू जातियों में बंटे हुए हैं और ये जातियां इस प्रणाली का जाल हैं जिसमें सभी एक धागे से लटके हुए हैं, जो इस प्रणाली में इस तरह से गुथा हुआ है किसी एक जाति को दूसी जाति से अलग करते समय यह सभी को बंध लेता है मानों यह टेनिस की गैंदों की माला हो। लेकिन जाति के गतिशीन स्वरूप को समझने के लिए यह पर्याप्त नहीं होगा। किसी जाति के क्रियाकलाप को समझने के लिए यह आवश्यक है कि जाति-प्रणाली के अलावा जाति की दूसरी विशषता—वर्ण व्यवस्था को समझा जाए।

जाति तथा गर्ण का अंत:संबंध अत्यंत विसादास्पद रहा है। कुछ कहते है कि जाति वर्ण के समकक्ष है और उन दोनों में कोई अंतर नहीं है। अन्य का विचार है कि जातियों का अभिप्राय वर्ण के अभिप्राय से मूल रूप से पृथक हैं। यह जाति प्रथा का वह पहलू है, जिसके बारे में और अधिक बाद में बताया जाएगा अभी तो उस जाति-प्रणाली पर बल देना आवश्यक है, जिसके बारे में अभी तक कुछ नहीं कहा गया। वह यह है कि यद्यपि जाति पृथक है और वर्ण की संकल्पना के विरुद्ध है, तथापि जाति-प्रणाली-जाति से पृथक—एक ऐसी वर्ण-व्यवस्था को मान्यता देती है, जो कुछ- कुछ उल्लिखित वर्गीकृत प्रतिष्ठा से भिन्न है। जैसे कि हिंदू कई जातियों में बंटे हुए है, जातियां भी उप-जातियों में बटी हुई हैं। हिंदू, जाति के प्रति सावधान होता है। वह वर्ण के प्रति भी कठोर होता है। वह जाति के प्रति कठोर है या वर्ण के प्रति कठोर है, यह उस जाति पर निर्भर करता है, जिसके साथ उसका संघर्ष होता है। यदि जिस जाति के साथ उसका विवाद होता है और वह ऐसी जाति के जिसके अंतर्गत वह आता है, जिसका कि वह सदस्य है, तो वह जाति के प्रति सचेत होता है। यदि वह जाति उस वर्ण के बाहर की है जिसका कि वह सदस्य है, ऐसे समय वह वर्ण के प्रति जागरूक हो जाती है।

यदि कोई इस संबंध में साक्ष्य चाहता है तो उसे मद्रास और बम्बई प्रेसीडेंसी में गैर-ब्राह्मण आंदोलन का अध्ययन करना होगा। इस प्रकार के अध्ययन से कोई संदेह नही रहेगा कि एक हिंदू के लिए जाति की परिधि भी उतनी ही वास्तविक है, जितनी कि वर्ण की परिधि, और जाति-भाव उती ही वास्तविक है जितना कि वर्ण-भेद।

कहा जाता है कि जाति वर्ण-व्यवस्था का विस्तार है। बाद में बताऊंगा कि वह बकवास है। जाति वर्ण का विकृत स्वरूप है। यह विपरीत दिशा में प्रसार है। जात-पात ने वर्ण-व्यवस्था को पूरी तरह विकृत कर दिया है, लेकिन इसने जाति प्रथा वर्ण-व्यवस्था से अपनाई है। वास्तव में वर्गजाति प्रणाली वर्ण प्रणाली के वर्ण-वैदीर्ण्य का निकटता से अनुसरण करती है।

इस दृष्टिकोण से जाति प्रणाली पर दृष्टि डालते हुए वर्ग-वैदीर्ण्य की हम कई रेखाओं को देखते हैं जो जातियों के एक पिरामिड से होकर गुजरती हैं ओर इस पिरामिड को जाति के ब्लॉकों में विभक्त करती हैं। वैदीर्ण्य की पहली रेखा विभाजन की उस रेखा का अनुसरण करती है जो प्राचीन चातुर्वर्ण्य प्रणाली में पाई जाती है। चातुर्वर्ण्य प्रणाली में पाई जाती है। चातुर्वर्ण्य की प्राचीन प्रणाली में पहले तीन वर्णों ब्राह्मणों, क्षत्रियों तथा वैश्यों, और शूद्र नामक चौथे वर्ण के बीच स्पष्ट अंतर दिखाई देता है। पहले तीन वर्ण धर्म, संस्कार-संपन्न वर्ग थे। शूद्र को अब अधर्म संस्कार-सम्पन्न माना जाता है। यह अंतर इस तथ्य तर आधारित है कि पहले वाले यज्ञोपवीत धारण करने तथा वेदो का अध्ययन करने के हकदार थे। शूद्र न तो यज्ञोपवीत धारण कर सकते थे, न ही वेदों का अध्ययन कर सकते थे। यही कारण है कि उसे अब अधर्म संस्कार संपन्न वर्ग माना जाता है। वैदीर्ण्य की यह रेखा अब भी विद्यमान है और वह आज के वर्ण विभाजन का आधार है जो उन जातियों को जो शूद्रों के बहुत बड़े वर्ग से पैदा हुई हैं और उनको जो ब्राह्मण तथा क्षत्रियों तथा वैश्यों के तीन वर्गों से पैदा हुए है, अलग करती हैं। वर्ग-वैदीर्ण्य की यह रेखा ही है जो उच्च जाति तथा निम्न जाति जैसे शब्दों द्वारा व्यक्त होती है और जो उच्च वर्ग जाति तथा निम्न वर्ग जाति का संक्षेपण है।

वर्ग-वैदीर्ण्य की इस रेखा के बाद इस पिरामिड से होकर वैदीर्ण्य की एक दूसरी रेखा भी गुजरती है। यह रेखा निम्न वर्ग की जातियों से ठीक नीचे होती है। यह चारों वर्गों से उत्पन्न जातियों के नीचे तथा निम्न जाति, जिन्हें मैं मात्र 'शेष' कहूंगा उसके ऊपर से गुजरती है। वर्ग-वैदीर्ण्य की यह रेखा पुनः वास्तविक है और सुपरिभाषित विशिष्टतायुक्त है जो कि चातुर्वर्ण्य प्रणाली का मोलिक सिद्धांत है। जैसा कि बताया गया है कि चातुर्वर्ण्य प्रणाली चारों वर्गों के बीच अंतर स्थापित करती थी, जिसमें तीन वर्णों को चौथे वर्ण के ऊपर माना जाता था। लेकिन इससे चातुर्वर्ण्य के अंतर्गत आने वाले तथा चातुर्वर्ण्य के बाहर आने वाली जातियों के बीच भी इतना ही स्पष्ट अंतर किया है। जो चातुर्वर्ण्य के अंतर्गत होते थे, उच्च या निम्न, ब्राह्मण या शूद्र, उन्हें सवर्ण कहा जाता था, अर्थात वे लोग जिन पर वर्ण की छाप होती थी। जो चातुर्वर्ण्य के बाहर होते थे उन्हें अवर्ण कहा जाता था, अर्थात जिन पर वर्ण की कोई छाप नहीं लगी होती थी। इन चारों वर्णों से पैदा हुई सभी जातियां *सवर्ण हिंदू* कही जाती हैं, जिनको अंग्रेजी में *'कास्ट हिंदू'* (हिंदू जाति) कहते हैं। 'शेष' को अवर्ण कहा जाता है जिनकी कि अभी बातचीत चल रही है और

जिन्हें यूरोपियन 'नान कास्ट हिंदू' के नाम से पुकारते हैं, अर्थात् वे लोग जो इन चारों मूल जातियों का वर्णों की परिधि से बाहर हैं।

जो कुछ भी जाति प्रणाली के बारे में लिखा गया है, उसमें अधिकांशतः सवर्ण हिंदुओं की जाति-प्रणाली का ही उल्लेख है। अवर्ण हिंदुओं के बारे में न के बराबर जानकारी है। ये अवर्ण हिंदू कौन है, हिंदू समाज में उनकी क्या स्थिति है, सवर्ण हिंदुओं से उनके क्या संबंध हैं, ऐसे कुछ प्रश्न है जिनकी ओर अभी तक कोई ध्यान नहीं दिया गया है। मुझे विश्वास है कि इन प्रश्नों पर विचार किए बिना कोई भी हिंदू समाज-संरचना की सही तस्वीर का आकलन नही कर सकता, जिसका हिंदूओं ने निर्माण किया है। सवर्ण हिंदुओं तथा अवर्ण हिंदुओं के बीच वर्ण वैदीर्ण्य को छोड़ देना ठीक ग्रिम की परी कथाओं के समान होगा, जिसमें डायनों, बेतालों तथा पिशाचों को छोड़ दिया गया है।

अवर्ण हिंदुओं में तीन संम्मिलित हैं।

(अपूर्ण)

# अनुक्रमणिका